## आचार्य कल्प पं० टोडरमलजी रचित

मैं हौं जीव द्रव्य नित्य चेतना स्वरूप मेरो।
लग्यो है अनादित कलंक कर्म मल को॥
ताही को निमित्त पाय रागादिक भाव भये।
भयो है शरीर का मिलाप जैसे खल को॥
रागादिक भावनिको पायक निमित्त पुनि।
होत कर्मबन्ध ऐसो है बनाव कलको॥
ऐसे ही भ्रमत भयो मानुष शरीर जोग।
बने तो बने यहां उपाय निज थलको॥
तिस पर्याय विष जो कोय, देखन जानन हारो सोय।
मैं जीव द्रव्य गुण भूप, एक अनादि अनन्त अरूप॥
कर्म उदय को कारणपाय रागादिक हो हैं दुखदाय।
ते मेरे औपाधिक भाव इनकों विनशें मैं शिवराव॥





श्री वीतरागाय नमः ।

आचार्य कल्प श्री प० टोडरमलजी द्वारा विरचित

मोक्षमार्ग प्रकाशक के ७ वें अधिकार से संगृहीत

# मोक्षमार्गकी वास्तविक दृष्टि

संग्रहकर्ता —

पूज्य श्री भगत सुमेरुचन्दजी वर्णी एवं श्री ब्रह्मचारी चांदमलजी
जयपुर निवासी के प्रवचनों से प्रभावित होकर
श्री दशलक्षणिक पर्व के उपलक्ष्य में धर्मपरायणा
नित्य स्वाध्याय प्रेमिका श्रीमती भूरीबाईजी
पूज्य मातेश्वरी श्री सेठ कन्हैयालालजी काला की
ओर से सादर उपहार रूप से समर्पित।

संशोधक तथा प्रस्तावना लेखक—

श्री प० कमलकुमारजी जैन शास्त्री गोइल्ल
न्यायव्याकरण, काव्यतीर्थ, साहित्य धर्मशास्त्री,
कलकत्ता।

प्रकाशक —

श्रीमान् सेठ लालचन्द्र कन्हैयालाल काला
जियागंज ( मुर्शिदाबाद ) बंगाल

प्रतियां २५ | वी नि सम्वत् २४८७ | मूल्य पांच बार स्वाध्याय की प्रतिज्ञा

# विषय-सूची

# विषय-सूची



आचार्यकल्प अनल्प ज्ञान जल निधि जल्प पं० प्रवर टोडरमल्ल जी

—जैन पुस्तक भवन कलकत्ता के सौजन्य से

# जीवन परिचय

हिन्दी साहित्यके दिगम्बर जैन विद्वानोंमें पण्डित टोडरमल जीका नाम खासतौरसे उल्लेखनीय है। आप हिन्दीके गद्य-लेखक विद्वानोंमें प्रथम कोटिके विद्वान हैं। विद्वत्ताके अनुरूप आपका स्वभाव भी विनम्र और दयालु था और स्वाभाविक कोमलता सदाचारिता आपके जीवन सहचर थे। अहंकार तो आपको छू कर भी नहीं गया था। आंतरिक भद्रता और वात्सल्यका परिचय आपकी सौम्य आकृतिको देखकर सहज ही हो जाता था। आपका रहन-सहन बहुत ही सादा था। आध्यात्मिकताका तो आपके जीवनके साथ घनिष्ठ सम्बन्ध था। श्री कुन्दकुन्दादि महान् आचार्योंके आध्यात्मिक-ग्रन्थोंके अध्ययन, मनन एवं परिशीलनसे आपके जीवन पर अच्छा प्रभाव पड़ा हुआ था। अध्यात्मकी चर्चा करते हुए आप आनन्द विभोर हो उठते थे, और श्रोता-जन भी आपकी वाणी को सुनकर गद्‌गद् हो जाते थे। संस्कृत और प्राकृत दोनों भाषाओं के आप अपने समयके अद्वितीय एवं सुयोग्य विद्वान थे। आपका क्षयोपशम आश्चर्यकारी था, और वस्तु तत्वके विश्लेषणमें आप बहुत ही दक्ष थे। आपका आचार एवं व्यवहार विवेकयुक्त और मृदु था।

यद्यपि पंडितजीने अपना और अपने माता पिता एवं कुटुम्बी-जनोंका कोई परिचय नहीं दिया और न अपने लौकिक जीवन पर ही प्रकाश डाला है, फिर भी लब्धिसार ग्रन्थकी टीका प्रशस्ति आदि

मागमी परसे उनके लौकिक और आध्यात्मिक जीवनका बहुत कुछ पता चल जाता है। प्रशस्तिके वे पद्य इस प्रकार हैं —

"मैं हूँ जीव-द्रव्य नित्य चेतना स्वरूप मेर्‌यो, लग्यो है अनादितैं कलंक कर्ममलको। ताहिको निमित्त पाय रागादिक भाव भये, भयो है शरीरको मिलाप जैसो खलको। रागादिक भावनिको पायकैं निमित्त पुनि, होत कर्मबन्ध ऐसो है बनाव कलको। ऐसें ही भ्रमत भयो मानुष शरीर जोग, बनै तो बनै यहाँ उपाव निज थलको ॥३६॥

दोहा—रमापति स्तुत गुन जनक जाको जोगीदास।<br>
सोई मेरो प्रान है धारै प्रकट प्रकास ॥३७॥

मैं आतम अरु पुद्गल खंध, मिलिकैं भयो परस्पर बंध।<br>
सो असमान जाति पर्याय, उपज्यो मानुष नाम कहाय ॥३८॥<br>
मात गर्भमें सो पर्याय, करिकैं पूरण अंग सुभाय।<br>
बाहर निकसि प्रकट जब भयो, तब कुटुम्बको भेलो भयो ॥३९॥<br>
नाम धरयो तिन हर्षित होय, टोडरमल्ल कहैं सब कोय।<br>
ऐसो यहु मानुष पर्याय, बधत भयो निज काल गमाय ॥४०॥<br>
देश ढुंढाहड़ माहि महान, नगर सवाई जयपुर थान।<br>
तामें ताको रहनो घनो, थोरो रहनो ओठै बनो ॥४१॥<br>
तिस पर्याय विषैं जो कोय, देखन जाननहारो सोय।<br>
मैं हूँ जीव द्रव्य गुनभूप, एक अनादि अनन्त अरूप ॥४२॥<br>
कर्म उदयको कारण पाय, रागादिक हो हैं दुखदाय।<br>
ते मेरे औपाधिक भाव, इनिकौं विनशैं मैं शिवराव ॥४३॥<br>
वचनादिक लिखनादिक क्रिया, वर्णादिक अरु इन्द्रिय हिया।<br>
ये सब हैं पुद्गलका खेल, इनिमें नाहिं हमारा मेल ॥४४॥

इन पत्रों परसे जहां पण्डितजीके आध्यात्मिक जीवनकी झांकी का दिग्दर्शन होता है वहां यह भी ज्ञात होता है कि उनके लौकिक जीवनका नाम टोडरमल था और पिताका नाम जोगीदास था और माताका नाम था रंभा देवी। दूसरे स्रोतोंसे यह भी स्पष्ट है कि आप खण्डेलवाल जातिके भूषण थे और आपका गोत्र 'गोदिका' था, जो भौंसा और बड़जात्या नामक गोत्रका ही नामान्तर जान पड़ता है। तथा आपके वंशज साहूकार कहलाते थे—साहूकारी ही आपके जीवन यापनका एक मात्र साधन था—और घर भी सम्पन्न था। इससे कोई आर्थिक कठिनाई नहीं थी।

आपके गुरुका नाम वंशीधर* था इन्हींसे पण्डितजीने प्रारंभिक शिक्षा प्राप्त की थी, आप अपनी क्षयोपशमकी विशेषताके कारण पदार्थ और उसके अर्थको शीघ्र ही अवधारण कर लेते थे। फलत कुशाग्र बुद्धि होनेसे थोड़े ही समयमें जैन सिद्धांतके सिवाय व्याकरण, काव्य, छन्द, अलंकार, कोष आदि विविध विषयोंमें दक्षता प्राप्त कर ली थी।

* यह पं० वंशीधर वही जान पड़ते हैं जिनका उल्लेख ब्रह्मचारी राय मल्लजीने अपनी जीवन परिचय पत्रिकामें तीस वर्षकी अवस्थाके लगभग उदयपुरसे पं० दौलतरामजीके पाससे जयपुर पं० टोडरमलजीसे मिलने आए थे और वे वहां नहीं मिल थे किन्तु पं० वंशीधरजी मिले थे, यथा—

'पीछे कितेक दिन रहि पं० टोडरमल जैपुरके साहूकारका पुत्र ताकै विशेष ज्ञान जानि वासूं मिलनके अर्थि जैपुर नगरी आए। सो यहां एक वंशीधर किंचित् संयमका धारक विशेष व्याकरणादि जैनमतके शास्त्रोंका पाठी सौ पचास लड़का पुरुष बायां जानमैं व्याकरण, छंद, अलंकार, काव्य, चरचा पढ़ै तासूं मिले। वीरवाणी वर्ष अंक ३।

यहां यह बात भी ध्यानमें रखने लायक है कि पण्डितजीके पूर्वज बीसपंथ आम्नायके माननेवाले थे, परन्तु पण्डितजीने वस्तुस्वरूप और भट्टारकीय प्रवृत्तियोंका अवलोकन कर तेरह पंथका अनुसरण किया और उनकी शिथिलताको दूर करनेका भी प्रयत्न किया। परन्तु जब उनमें सुधार होता न देखा किन्तु उल्टा विकृत परिणमन एवं कषायकी तीव्रता देखी, तब अपने परिणामोंको समकरि तेरा पंथकी शुद्ध प्रवृत्तियोंको प्रोत्साहन देते हुए जनतामें सच्ची धार्मिक भावना एवं स्वाध्यायके प्रचारको बढ़ाया जिससे जनता जैनधर्मके मर्मको समझने में समर्थ हुई और फलतः अनेक सज्जन और स्त्रियां आध्यात्मिक चर्चाके साथ गोम्मटसारादि ग्रन्थोंके जानकार बन गये। यह सब उनके और रायमलजीके प्रयत्नका ही फल था।

आप विवाहित थे और आपके दो पुत्र थे जिनमें एकका नाम हरिचन्द और दूसरेका नाम गुमानीराम था। हरिचन्दकी अपेक्षा गुमानीरामका क्षयोपशम विशेष था और वह प्रायः अपने पिताके समान ही प्रतिभासम्पन्न था और इसलिये पिताके अध्ययन तथा तत्त्व चर्चादि कार्योंमें यथायोग्य सहयोग भी देने लगा था।

गुमानीराम स्पष्ट वक्ता* थे और आलाजन उनसे खूब सन्तुष्ट रहते थे। इन्होंने अपने पिताके स्वर्गगमनके दश बारह वर्ष बाद

* तथा तिनके पाछै टोडरमलजीके बड़े पुत्र हरिचन्द्रजी तिनतें छोटे गुमानीरामजी महाबुद्धिवान वक्ताके लक्षणकूं धारै तिनके पासि रहस्य किमनेक सुनिकर कछु ज्ञान पना भया। —सिद्धान्तसार टीका प्रशस्ति।

लगभग स० १८३७ में 'गुमान पथ' की स्थापना की थी[1]। गुमान-पथकी स्थापनाका मुख्य उद्देश्य उस समयकी धार्मिक शिथिलता एव प्रमादको दूर करते हुए धार्मिक स्थानोंमे पवित्रता पूर्वक ८४ आसादनाओं को बचाते हुए धर्मसाधनकी प्रवृत्तिको सुलभ बनाना था उस समय चूंकि भट्टारकोंका साम्राज्य था, और जनता भोली भाली थी इसीसे उनमें जो अधिक शिथिलता आगई थी उसे दूर कर शुद्ध मार्गकी प्रवृत्तिके लिये उन्हें 'गुमान पथ' की स्थापना का कार्य करना आवश्यक था और जिसका प्रचार शुद्धाम्नायके रूपमें आजभी मौजूद है। और उससे उस शैथिल्यादिको दूर करनेमें बहुत कुछ सहायता मिली है जयपुरमें दीवान बधीचन्दके मन्दिरमें गुमान पथकी स्थापना का कार्य सम्पन्न हुआ था। उसीमे उनकी स्वहस्त लिखित ग्रन्थोंकी कुछ प्रतिया मोक्षमार्ग प्रकाशक और गोम्मटसारादि की—मिली है। अस्तु—

## विषय परिचय

सातव अधिकारमे जैन मिथ्यादृष्टीका सांगोपांग विवेचन करते हुए एकान्त निश्चयावलम्बी जैनाभास और सर्वथा एकान्त व्यवहारावलम्बी जैनाभासका युक्तिपूर्ण कथन किया गया है जिसे पढ़ते ही जैन दृष्टिका वह सत्य स्वरूप सामने आजाता है और उसकी वह

---

[1] चुनाचे श्वेताम्बरी मुनि शांति विजयजीने अपनी मानवधर्म सहिता (शान्त सुधानिधि) नामक पुस्तक के पृष्ठ १९७ में लिखते हैं कि— बीस पन्थमें से फूटकर सवत् १७२९ में ये अलग हुये। जयपुरके तेरापथियोंमें से प० टोडरमलके पुत्र गुमानीरामजीने सवत् १८३७ में गुमान पथ निकाला।"

विपरीत कल्पना जो वस्तु स्थितिको अथवा व्यवहार निश्चयनयोंकी दृष्टिको न समझनेके कारण हुई थी दूर हो जाती है। इस महत्वपूर्ण प्रकरणमें मल्लजीने जैनियोंके आभ्यन्तर मिथ्यात्वके निरसनका बड़ा रोचक और सैद्धान्तिक विवेचन किया है और उभयनयोंकी सापेक्ष दृष्टिको स्पष्ट करते हुए देव शास्त्र और गुरुभक्तिकी अन्यथा प्रवृत्तिका निराकरण किया है और सम्यक्त्वके सन्मुख मिथ्यादृष्टिका स्वरूप तथा क्षयोपशम, विशुद्धि, देशना, प्रायोग्य और करण रूप पंचलब्धियोंका निर्देश करते हुए उक्त अधिकारको पूरा किया गया है।

# प्रस्तावना

यह तो सर्व विदित ही है कि भगवान कुन्दकुन्द स्वामीके समयसार आदि उत्तमोत्तम तथा महत्तम ग्रन्थोंमें अध्यात्म तत्त्व प्रतिपादन परक समयसार प्रवचनसार पचास्तिकाय प्रभृति ग्रन्थ राजाका विवेचन इधर कुछ वर्षो से परम आध्यात्मिक सन्त पूज्यश्री १०५ क्षुल्लक प० गणेश प्रसादजी वर्णीजी महाराज एव पूज्यश्री १०५ क्ष० मनोहरलालजी वर्णीजी महाराज एव पूज्यश्री कानजी स्वामी द्वारा विशदतया एव पयाप्तरूप से बड़े पैमाने पर बड़े ही सुन्दर ढगसे रोचकता तथा आकर्षकताके साथ होता चला आ रहा है जिससे समाजमें आध्यात्मिकताकी नवीन ज्योति-नई रोशनी पर्याप्त रूपसे—काफी तौरपर प्रसारित हो रही है, फैलायी जा रही है। उस नव ज्योति नई रोशनीमें हम लोगोंमें कुछ ऐसे लोग भी रोशन हो रहे हैं जो आध्यात्मिकताकी प्राण प्रतिष्ठा या आधारशिला भूत निश्चयनय तथा व्यवहारनयकी दृष्टिसे भ्रष्ट हो किसी एक तथा निरपेक्षनयके अधीन हो सन्मार्गसे हटकर उन्मार्गका अवलम्बन कर रहे हैं।

उक्त पूज्य प्रवक्ताओं द्वारा जो तत्त्वका विश्लेषणात्मक प्रतिपादन होता है उसमें निश्चय एव व्यवहार दोनों दृष्टियां सन्निहित रहती हैं। उनमें स्वाश्रितो निश्चय अर्थात् मुख्य रूपसे विवक्षित कहनेके लिये इष्ट आत्मद्रव्यके अधीन अशको जो जाने वह निश्चयनय है। पराश्रितो व्यवहार अर्थात् मुख्य रूपसे विव

क्षित कहनेके लिये उपटपर द्रव्यके भावको निमित्त रूपसे आत्म द्रव्यमें जो आरोपितकर जाने वह व्यवहारनय है।

इनमेसे जो किसी एकको छोड़कर अध्यात्म तत्त्वसे बहिर्मुख हो रहे हैं, उन महानुभावोंको अध्यात्म तत्त्वके अभिमुख होनेमें दोनों नयदृष्टियोंको गौण मुख्य न्यायसे मध्य दृष्टि (मद्देनजर) रखते हुए तत्त्व जिज्ञासुताके साथ तत्त्वज्ञान प्राप्त करना चाहिए। इसी लक्ष्यको लेकर निम्न पंक्तियां लिखी जा रही हैं। आशा ही नहीं प्रत्युत पूर्ण विश्वास है कि आध्यात्मिक रसिक महाशय निम्न पंक्तियोंको आद्योपान्त—प्रारम्भसे अन्त तक पढ़कर स्व-लाभ होंगे।

## अध्यात्मतत्त्व मीमांसा

अध्यात्म तत्त्वकी महत्ता उपादेयता तथा उपयोगिता उसकी मीमांसा परीक्षा पर निर्भर है। अब अध्यात्म तत्त्वकी मीमांसाके सम्बन्धमें ही हम यहां कुछ आंशिक विचार व्यक्त करते हैं। अध्यात्म तत्त्वकी मीमांसाका अर्थ है आत्मासे भिन्न समस्त द्रव्य एवं उनके समस्त गुण पर्यायोंसे भिन्न केवल आत्मतत्त्वका ही पर्यवेक्षण तथा परिशीलन जिसमें किया जाय।

दूसरे शब्दोंमें एक मात्र सिर्फ खालिस आत्माके ही स्वरूपका निरीक्षण एवं परीक्षण करना अध्यात्म तत्त्व मीमांसा है।

जैसा कि भगवान कुन्द कुन्द स्वामीके समयसारकी छठवीं गाथा की व्याख्या करते हुए भगवान अमृतचन्द्र स्वामीने कहा है।

एव एवाशेष द्रव्यान्तर भावेभ्यो भिन्नत्वेनो पास्यमानः शुद्ध इत्यभिलप्यते ।

प्रकारान्तरसे शुद्धताका अर्थ है—समस्त कर्तृ कर्म, करण सम्प्रदान अपादान अधिकरण रूप षट् कारकोंके समुदायकी विभिन्न प्रक्रियाओंसे पृथक एकमात्र निर्मल आत्मानुभवका नामही शुद्ध अध्यात्म तत्व है। जैसाकि उन्ही भगवान कुन्द कुन्दस्वामीके समय सारकी ७३वीं गाथाकी व्याख्याके अवसर पर उन्ही भगवान अमृत चन्द्र स्वामीने कहा है,

"समस्त कारक चक्र प्रक्रियोत्तीर्ण निर्मलानुभूति मात्रत्वाच्छुद्ध. ।"

उक्त प्रकारसे प्रत्येक आत्मा शुद्धही है चाहे वह ससारी हो या सिद्ध।

आत्म स्वभावकी दृष्टिसे दोनों प्रकारकी आत्माएं शुद्धही हैं। स्वभावत अर्थात् पारिणामिक भाव रूप जो जीवत्व भाव हैं जिसमें कर्मकी चतुर्विधि चार प्रकारकी अवस्थाओंमें से किसीभी अवस्थाकी अपेक्षा न हो अर्थात् जो कर्मके उदय, उपशम, क्षय तथा क्षयोपशम इन, चारोंमें से किसीभी अवस्थाकी अपेक्षा न रखते हुए केवल सिर्फ एकमात्र आत्ममापेक्ष भावही है और जो चैतन्यमय है उस जीवत्व नामक पारिणामिक भावको ही उद्देश्य करके अध्यात्मतत्वकी मीमांसा की गई है जो उभयत्र दोनों ससारी एव मुक्त जीवोंमें सामान्यरूपसे उपलब्ध होती है। अन्तर फर्क—केवल

क्षित करनेके लिये दूसरे द्रव्यके अंशको निमित्त रूपसे आत्म द्रव्यमें जो आरोपितकर जाने वह व्यवहारनय है।

इनमेंसे जो किसी एकको छोड़कर अध्यात्म तत्त्वसे बहिर्मुख हो रहे हैं, उन महानुभावोंको अध्यात्म तत्त्वके अभिमुख होनेमें दोनों नयदृष्टियोंको गौण मुख्य न्यायसे मध्य दृष्टि (मद्देनजर) रखते हुए तत्त्व जिज्ञासुताके साथ तत्त्वज्ञान प्राप्त करना चाहिए। इसी लक्ष्यको लेकर निम्न पंक्तियां लिखी जा रही हैं। आशा ही नहीं प्रत्युत पूर्ण विश्वास है कि आध्यात्मिक रसिक महाशय निम्न पंक्तियोंको आद्योपान्त—प्रारम्भसे अन्त तक पढ़कर लाभ-लाभ लेंगे।

## अध्यात्मतत्त्व मीमांसा

अध्यात्म तत्त्वकी ग्राह्यता उपादेयता तथा उपयोगिता उसकी मीमांसा-परीक्षा पर निर्भर है। अतः अध्यात्म तत्त्वकी मीमांसाके सम्बन्धमें ही हम यहां कुछ आत्मिक-विचार व्यक्त करते हैं। अध्यात्म तत्त्वकी मीमांसाका अर्थ है आत्मासे भिन्न समस्त द्रव्य एवं उनके समस्त गुण पर्यायोंसे भिन्न केवल आत्मतत्त्वका ही पर्यवेक्षण तथा परिशीलन जिसमें किया जाय।

दूसरे शब्दोंमें पर मात्र सिर्फ त्यागिस आत्माके ही स्वरूपका निरीक्षण एवं परीक्षण करना अध्यात्म तत्त्व मीमांसा है।

जैसा कि भगवान कुन्द-कुन्द स्वामीके समयसारकी छठवीं गाथाकी व्याख्या करते हुए भगवान अमृतचन्द्र स्वामीने कहा है।

एव एवाशेष द्रव्यान्तर भावेभ्यो भिन्नत्वेनो पास्यमान : शुद्ध इत्यभिलप्यते ।

प्रकारान्तरसे शुद्धताका अर्थ है—समस्त कर्तृ कर्म, करण, सम्प्रदान अपादान अधिकरण रूप षट् कारकोंके समुदायकी विभिन्न प्रक्रियाओंसे पृथक एकमात्र निर्मल आत्मानुभवका नामही शुद्ध अध्यात्म तत्त्व है। जैसाकि उन्हीं भगवान कुन्द कुन्दस्वामीके समय सारकी ७३वीं गाथाकी व्याख्याके अवसर पर उन्हीं भगवान अमृत चन्द्र स्वामीने कहा है,

"समस्त कारक चक्र प्रक्रियोत्तीर्ण निर्मलानुभूति मात्रत्वाच्छुद्ध. ।"

उक्त प्रकारसे प्रत्येक आत्मा शुद्धही है चाहे वह ससारी हो या सिद्ध।

आत्म स्वभावकी दृष्टिसे दोनों प्रकारकी आत्माए शुद्धही हैं। स्वभावत अर्थात् पारिणामिक भाव रूप जो जीवत्व भाव है जिसमें कर्मकी चतुर्विध-चार प्रकारकी अवस्थाओंमें से किसीभी अवस्थाकी अपेक्षा न हो अर्थात् जो कर्मके उदय, उपशम, क्षय तथा क्षयोपशम इन, चारोंमें से किसीभी अवस्थाकी अपेक्षा न रखते हुए केवल सिर्फ एकमात्र आत्ममापेक्ष मात्रही है और जो चैतन्यमय है उस जीवत्व नामक पारिणामिक भावको ही उद्देश्य करके अध्यात्मतत्त्वकी मीमांसा की गई है जो उभयत्र दोनों ससारी एव मुक्त जीवोंमें सामान्यरूपसे उपलब्ध होती है। अन्तर फर्क-केवल

विशेषगुणोंकी पूर्णता तथा अपूर्णतासे है। अर्थात् जिन्होंने ज्ञान चेतनाके प्रबल बलसे अपने ज्ञातृत्व ज्ञातापन तथा द्रष्टृत्व-द्रष्टापन स्वभावका दृढ निश्चय कर बाह्य एवं आभ्यन्तर चारित्रके द्वारा अपने आत्माको अन्तरात्मासे परमात्मपदमें प्रतिष्ठित किया है ऐसा परमात्मपदही अध्यात्म तत्त्व द्वारा साध्यरूपसे लक्षित है परन्तु अनादित आत्मा अनात्म भूत जड़ पुद्गलोंसे सम्बद्ध है। अतएव विभाव भावोंसे परिणमित परिणमन करता हुआ चला आरहा है जिन आत्माओंने अपनी आत्मिक ज्ञान शक्तिके द्वारा अनादि सम्बद्ध दोनों द्रव्योंके स्वभावगत पृथक पृथक भावोंका ज्ञान प्राप्त किया है उन्होंने ही परसे भिन्न अपने आत्म द्रव्यको पृथक करनेका सफल प्रयास किया औरवे अपने प्रयासमें पूर्णतया सफल हुए। उनकी उस सफलता का नामही सिद्ध अवस्था है जो आत्माके समस्त गुणोंक परिपूर्ण विकास रूप है। इससे भिन्न ससार अवस्थामें अवस्थित प्रत्येक आत्माके समस्तगुण पूणरूपेण अविकसित हैं। उनके अविक सित रहनेका एकमात्र कारण आत्माका विभाव परिणमन है। जिसका निमित्त कारण कार्माण पुद्गलोंका आत्माके साथ एक क्षेत्रावगाह रूप सम्बन्ध है। जो दूध और पानीके समान ऐकमेक हो रहा है। ऐसी अशुद्धिका दूरकर पूर्ण आत्म शुद्धिका ही लक्ष्यमें रखकर प्रत्येक मुमुक्षु अशुद्धिताके कारणभूत विभाव भावों,तथा उनके, बाह्य साधनभूत देह गेह आदि परपदार्थों को हेय समझकर ही उन्हें त्यागनेका उपक्रम करता है क्योंकि वह निम्न प्रकारसे आत्म-शुद्धि परही लक्ष्य

मैं सर्वदा वस्तुतः एक हूं अद्वितीय हूं, शुद्ध हूं परभावोंसे शून्य हूं, ज्ञान तथा दर्शनरूप हूं, अमूर्तिक हूं, —स्पर्श रसगन्धवर्णसे रहित हूं, मेरे स्वरूपमें अन्य द्रव्यका परमाणुभी नहीं है मैं तो एक टंकोत्कीर्ण ज्ञायक स्वभाव हूं, जैसाकि भगवान कुन्दकुन्द स्वामीके नियमसारकी निम्नगाथासे स्पष्टतया प्रकट है—

> अहमिक्को खलु सुद्धोणाण दंसणमयो सदारूवी
> णवि अत्थि मज्झ किंचिवि अण्णं परमाणु मित्तंपी।

और भी-मेरा आत्मा एक है। नित्य है, अविनाशी है ज्ञान दर्शन लक्षण युक्त है। इससे भिन्न जितनेभी भाव हैं वे सबके सब पर पुद्गलके संयोग सम्बन्धसे उत्पन्न हुए हैं। अतएव परभाव है। बाह्य भाव हैं मेरे स्वभाव भाव नहीं है। किन्तु विभाव भाव हैं। औपाधिक भावहैं। जैसाकि उन्हीं भगवान कुन्दकुन्द स्वामीकी निम्न गाथासे स्फुट हैं।

> एगो मे सासदो आदा णाण दंसण लक्खणो
> सेसा मे बाहिरा भावा सव्वे संजोग लक्खणा।

और भी शुद्ध द्रव्यके निरूपणमें संलग्न बुद्धिवाला तत्त्वज्ञानी,अन्तरात्म स्वयं आत्म स्वरूपका अवलोकन करता है तब यही देखता है कि किसी भी द्रव्यमें अन्य-दूसरे द्रव्यका परमाणु प्रमाण अंश भी नहीं है। ज्ञान चक्षु से जो कुछ भी अवलोकित है वह एक मात्र अद्वितीय आत्म द्रव्य ही है। अन्य कुछ भी नहीं है। और न था। और न होगा।

सयोगजभाव जो हेय त्याज्य कोटिमें स्वीकृत हुए हैं स्वतः ही अभाव को प्राप्त हो जायगे और फिर आत्माकी शुद्धिमें अनन्त काल तक अनुपलब्ध ही रहेंगे।

अतः आत्मिक शुद्धिकी परिपूर्णताके हेतु एवं परद्रव्यके सर्वथा मूलोच्छेदके लिये बाह्य एवं आभ्यन्तर दोनों प्रकारके चारित्रका धारण-पालन और आचरण नितांत आवश्यक निहायत जरूरी है। बिना चारित्रके परद्रव्यके संयोगका पूर्ण वियोग असम्भव ही है। केवल आत्मिक शुद्धिकी श्रद्धा प्रतीतिमात्र आत्माको अनादि कालसे सम्बद्ध परद्रव्यसे उन्मुक्त करनेमें समर्थ नहीं हो सकती, किन्तु वह अन्तरंग और बहिरंग दोनों प्रकारके परिपूर्ण चारित्रकी अपेक्षा रखती है तभी तो वह श्रद्धा सत् श्रद्धा है अन्यथा नहीं। अतः श्रद्धावान सुदृष्टिको चारित्रकी ओर प्रवृत्त होना चाहिये।

इस प्रकारसे स्वभावतः शुद्ध-स्वच्छ-निर्मल निरञ्जन यह आत्म परद्रव्यके संयोगसे ही नाना प्रकारके चतुर्गतिके दुःखोंका पात्र बन रहा है। पञ्च परावर्तन रूप संसारमें संसरण कर रहा है अतएव उक्त प्रकारके संसारका मूल पर द्रव्यका संयोग है उस संयोगसे वियोग प्राप्त करनेके हेतु अन्तरात्मा सम्यग्दृष्टि जो बाह्य तत्त्वसे सर्वथा भिन्न आत्म तत्त्वमें दृष्टिको स्थिरकर रहा है वह अविरत सम्यग्दृष्टि विरत बननेके अर्थात् चारित्र धारण करनेकी ओर अभिमुख हो रहा है। ऐसी स्थितिमें उसे अनशन आदि बाह्य तथा प्रायश्चित्त आदि आभ्यंतर तपोंमें प्रवृत्ति रूप चारित्र धारण करनेकी नितान्त आवश्यकता प्रतीत होती है। बिना तपश्चरणके आत्माकी अनादिकालिक अशुद्धिताका अभाव

नहीं हो सकता और बिना उसके शुद्धिताका प्राप्त होना नितान्त दुःसाध्य ही नहीं प्रत्युत असम्भव है।

## चारित्र धारण करनेकी आवश्यकता

अविरत सम्यग्दृष्टि मोक्षमार्गी होते हुए भी देश चारित्री एवं सकल चारित्री बननेके लिये उद्यमशील रहता है। क्योंकि आचार्योंने मोक्षमार्गता रत्नत्रयकी परिपूर्णतामें स्वीकार की है। हां,यह ठीक है कि सम्यग्दर्शन एवं सम्यग्ज्ञानकी परिपूर्णता केवली भगवानके तेरहवें गुण स्थानमें ही सम्पन्न हो जाती है परन्तु चारित्रकी अपूर्णता होनेसे वहां मोक्षका अलाभ ही है। उसका लाभ तो यथाख्यात चारित्रके पूर्ण होते ही होता है। अतः सम्यग्दृष्टिको चारित्रका आराधन मोक्ष प्राप्ति के हेतु अति ही अनिवार्य है।

## चारित्रके भेद और स्वरूप

यह चारित्र सकल चारित्र एवं विकल चारित्रके भेदसे आचार्यों द्वारा द्विविध रूपसे वर्णित है। अतः चारित्रकी ओरसे उपेक्षाका होना सम्यग्दृष्टिके नितान्त असम्भव है। वह सम्यग्दृष्टि चारित्रका निरोधक या विरोधक होही नहीं सकता। क्योंकि सम्यग्दृष्टि स्वच्छन्द अनर्गल प्रवृत्ति कर ही नहीं सकता। इसी बातकी पुष्टि मोक्षमार्ग प्रकाशकके सातवें अधिकारमें अविकल रूपसे की गई है। निश्चय चारित्र आत्म-स्वरूपकी स्थिरतारूप है जो सर्वथा मोहके एवं योगके अभाव होनेपर ही प्रादुर्भूत होता है। और समस्त अशुभ क्रियाओं अर्थात् हिंसा झूठ चोरी, कुशील एवं परिग्रह रूप समस्त पाप

(२) द्वितीय आध्यात्मिक सन्त पूज्य श्री १०५ क्षु० पण्डित मनोहर-लालजी वर्णी जी महाराज हैं जो जैन समाज में छोटे वर्णीजी के नाम से विख्यात हैं। आप तो यथानाम तथा गुण हैं आपने अपने वर्तमान स्वल्प जीवनमें जो अनल्प तत्त्वज्ञानका उपार्जन किया है वह आपकी अप्रतिम प्रतिभा का परिचायक है। आपके अगाध आध्यात्मिक तत्त्वज्ञान ने तो जैन समाज में अद्वितीय एवं अभूतपूर्व जागृति उत्पन्न कर दी है। आपने अपने ज्ञान भण्डार को जन साधारण में विविध ग्रन्थोंकी रचना द्वारा प्रचारित एवं प्रसारित किया है। अतएव आप द्वितीय आध्यात्मिक सन्त हैं। हम आपके सुदीर्घजीवी होने की हार्दिक कामना करते हैं। तथा श्रीमज्जिनेन्द्र देवसे एतदर्थ बहुश प्रार्थना करते हैं।

(३) तृतीय आध्यात्मिक सन्त पूज्यश्री कानजी स्वामी हैं। जिन्होंने प्रात स्मरणीय पूज्यपाद निर्ग्रन्थ आचार्यवर्य भगवान कुन्द कुन्द स्वामीके समयसार, प्रवचनसार, पचास्तिकाय, नियमसार आदि महानतम ग्रन्थोंका अध्ययन, मनन एव चिन्तन कर उनके सत्यार्थ रहस्य को प्रकट कर (खोलकर) जनताके समक्ष प्रस्तुत किया है।

आप तो वर्तमान में विशेष रूपसे गुजरात-काठियावाड़ प्रान्तके सर्वोपरि दिगम्बर जैन धर्मानुयायी परम आध्यात्मिक तत्त्ववेत्ता सन्त हैं। आपके द्वारा जो आध्यात्मिक तत्त्वज्ञानकी सरिता अविछिन्न रूप से प्रवाहित हो रही है वह अनुपम, अतुल एव अवर्णनीय तथा अकथनीय है। आपकी वाणीमें ओज है, अलौकिक माधुर्य है। एव है औदार्य एव गाम्भीर्य। आपने बहुधा भगवान कुन्द कुन्द स्वामी के पूर्वोक्त

समस्त आध्यात्मिक ग्रन्थों पर सुबोध एव सरल तथा भावपूर्ण तत्त्व तलस्पर्शी मार्मिक विवेचनात्मक टीकाये की है। आपकी व्याख्यान पद्धति असदृश बेजोड है तत्त्व को श्रोताओंके मानस पटल पर अङ्कित कर देना आप ही जैसे असाधारण वक्ता की वचन-रचना चातुरी पर निर्भर है। आजका सोनगढ़ परम आध्यात्मिकता एव तत्त्वज्ञानका मुगट हो रहा है। जैनसमाज ही नहीं परन्तु जैनेतर समाज भी आपकी आध्यात्मिक तात्त्विक विवेचनाओंसे पूर्णतया प्रभावित है। आपका तात्त्विक रहस्य उद्भावन सत्यता एव तथ्यता से ओतप्रोत है। आपके सानिध्यसे गुजरातप्रान्त मे दिगम्बर धर्म का जो प्रचार एव प्रसार हो रहा है वह इस बीसवीं सदीका एक अद्वितीय अनोखा एव असाधारण कार्य है। आपकी अबाध अक्षुण्ण अलौकिक एव अनुपम क्षायोपशमिक ज्ञानकी प्रगल्भ प्रतिभा ने महत्तम श्रेष्ठतम एव उत्तमोत्तम शिक्षितों के चेतपट पर आध्यात्मिक तत्त्वज्ञानकी एमी अनिर्वचनीय छाया (छाप) स्थापित कर दी है जो सदियों तक अविच्छिन्न सतति के रूपमे सचालित होती रहेगी। अतएव हम आपके सुग्राह्य समुपादेय आध्यात्मिक तत्त्वज्ञानकी सुदाराध्यता एव समुपास्यता की आन्तरिक सद्भावना पूर्णश्रद्धा से नतमस्तक होते हुए आपके चिरायु होने की श्री मज्जिनेन्द्र प्रभु से भावना भाते है।



कर उसे अचला बनाया है हम उन जिनवाणीके उपासकोंकी हृदयसे प्रशंसा करते हैं और अध्यात्म प्रेमियोंसे पुन पुन प्रार्थना करते हैं कि वे इस अधिकारके इस पृथक प्रकाशनसे अधिकसे अधिक लाभ उठाकर मिथ्यामार्गसे सन्मार्गमें आकर अपना एव जगतका कल्याण करें।



## अन्तिम प्रार्थना

यद्यपि इस परम हितकारी अधिकारके पूर्णतया शुद्धरूपसे प्रकाशित करनेके हेतु हमने प्रूफ संशोधनमें पूर्ण सावधानीसे काम लिया है तथापि दृष्टि दोषसे यत्र तत्र अशुद्धियोंका रह जाना सम्भव है। अत स्वाध्याय प्रेमी सज्जन शुद्ध करके लाभ उठाय और अग्रिम संस्करणमें उन अशुद्धियोंको दूर करनेके हेतु हमें आदेशित करें ऐसी हमारी अन्तिम प्रार्थना है।

आध्यात्मिक सज्जनोंका विनम्र सेवक—

**कमल कुमार जैन गोइल्ल,**

शास्त्री न्याय व्याकरण काव्यतीर्थ साहित्यमहोपाध्याय

C/o दानवीर, रायबहादुर, जैन रत्न, सेठ गजराज गंगवाल।

नं० ४, थियेटर रोड, कलकत्ता।

मंगलाचरणम्

ओंकार बिन्दु संयुक्तं नित्यं ध्यायन्ति योगिनः
कामदं मोक्षदं चैव ओंकाराय नमोनमः
अविरल शब्द घनौघ, प्रक्षालित सकल भूतल कलङ्का।
मुनि भिरुपासित तीर्था, सरस्वती हरतु नोदुरितम्॥
अज्ञान तिमिरान्धानां, ज्ञानाञ्जन शलाकया।
चक्षुरुन्मीलितं येन, तस्मै श्री गुरवे नमः॥

श्रीपरम गुरवेनमः श्री परम्पराचार्यगुरवेनमः सकल कलुष विध्वंसक श्रेयसाम्परिवर्धक धर्मसम्बन्धक भव्य जीवमन प्रतिबोधक पुण्यप्रकाशक पापप्रणाशकमिदं शास्त्रं मोक्षमार्ग प्रकाशकं वास्तविकदृष्टिं नाम ग्रंथस्य मूलग्रन्थ कर्तार श्री सर्वज्ञदेवास्तदुत्तरग्रंथकर्तारः श्रीगणधर देवा प्रतिगण धर देवाश्च तेषांवचनानुसारतामासाद्य श्रीमतीभगवत कुन्द कुन्दाचार्यस्य आम्नाये श्रीमता आचार्यकल्पेन विद्ववरण पण्डित टोडरमल्लेन निरचितमिदमृशास्त्रम्।

मंगल भगवान वीरो मंगलं गौतमागणी
मंगलं कुन्दकुन्दार्यो जैन धर्मोऽस्तु मंगलम्
मंगलमय मंगल करण वीतराग विज्ञान
नमो ताहि जातैं भये अर्हन्तादिमहान
करि मंगल करिहौं महाग्रन्थ करनको काज
जातै मिलै समाज सब पावै निजपदराज
मंगल श्रोतार सावधानतया श्रृण्वन्तु

ॐ नमः सिद्धेभ्यः

आचार्यकल्प प० टोडरमलजीकृत

# मोक्षमार्ग प्रकाशक

## सातवां अधिकार

*[ जैनमिथ्यादृष्टिका निरूपण ]*

दोहा।

**इस भवतरुको मूल इक, जानहु मिथ्याभाव।**
**ताकौ करि निर्मूल अब, करिए मोक्ष उपाव ॥१॥**

अर्थ—जे जीव जैनी हैं, जिन आज्ञाकौं मानै हैं, अर तिनकै भी मिथ्यात्व रहै है ताका वर्णन कीजिए है जातैं इस मिथ्यात्व वैरीका अंश भी बुरा है, तातैं सूक्ष्ममिथ्यात्व भी त्यागने योग्य है। तहाँ जिन आगमविषै निश्चय व्यवहाररूप वर्णन है। तिनविषै यथार्थका नाम निश्चय है। उपचारका नाम व्यवहार है। सो इनका स्वरूपकौं न जानते अन्यथा प्रवर्त्तै हैं, सोई कहिए है

### [ एकान्त निश्चयावलम्बी जैनाभास ]

कोई जीव निश्चयकौं न जानते निश्चयाभासके श्रद्धानी

होइ आपकौं मोक्षमार्गी मानै हैं। अपने आत्माकौं सिद्धसमान अनुभवै हैं। सो आप प्रत्यक्षसंसारी हैं। भ्रमकरि आपकौं सिद्ध मानै सोई मिथ्यादृष्टी शास्त्रनिविषैं जो सिद्धसमान आत्माकौं कह्या है, सो द्रव्यदृष्टिकरि कह्या है, पर्याय अपेक्षा समान नाहीं हैं। जैसें राजा अर रंक मनुष्यपनेकी अपेक्षा समान हैं, राजापना रंकपनाकी अपेक्षा तौ समान नाहीं। तैसें सिद्ध अर संसारी जीवत्वपनेकी अपेक्षा समान हैं, सिद्धपना संसारीपनाकी अपेक्षा तौ समान नाहीं। यहु जैसें सिद्ध शुद्ध हैं, तैसें ही आपकौं शुद्ध मानै। सो शुद्ध अशुद्ध अवस्था पर्याय है। इस पर्यायअपेक्षा समानता मानिए, सो यहु मिथ्यादृष्टि है। बहुरि आपकै केवलज्ञानादिकका सद्भाव मानै, सो आपकै तौ क्षयोपशमरूप मतिश्रुतादि ज्ञानका सद्भाव है। क्षायिकभाव तौ कर्म्मका क्षय भए होइ है। यह भ्रमतैं कर्म्मका क्षय भए बिना ही क्षायिकभाव मानै। सो यहु मिथ्यादृष्टी है। शास्त्रविषै सब जीवनिका केवलज्ञानस्वभाव कह्या है, सो शक्तिअपेक्षा कह्या है। सर्वजीवनिविषैं केवलज्ञानादिरूप होनेकी शक्ति है। वर्तमान व्यक्तता तौ व्यक्त भए ही कहिए।

## [ केवलज्ञान निषेध ]

कोऊ ऐसा मानै है, आत्माके प्रदेशनिविषै तौ केवलज्ञान ही है, ऊपरि आवरणतैं प्रगट न हो है। सो यहु भ्रम है। जो

केवलज्ञान होइ तौ वज्रपटलादि आडे होतैं भी वस्तुकौं जानैं। कर्मको आड आए कर्म अटके। तातैं कर्मके निमित्ततैं केवलज्ञानका अभाव ही है। जो याका सर्वदा सद्भाव रहै है, तौ याकौं पारिणामिकभाव कहते, सो यहु तौ क्षायिकभाव है। जो सर्वभेद जामैं गर्भित ऐसा चैतन्यभाव सो पारिणामिक भाव है। याकी अनेकअवस्था मतिज्ञानादिरूप वा केवलज्ञानादिरूप हैं, सो ए पारिणामिकभाव नाहीं। तातैं केवलज्ञानका सर्वदा सद्भाव न मानना। बहुरि जो शास्त्रनिविषैं सूर्यका दृष्टान्त दिया है, ताका इतना ही भाव लेना, जैसैं मेघपटल होत सूर्यप्रकाश प्रगट न हो है, तैसैं कर्मउदय होतैं केवलज्ञान न हो है बहुरि ऐसा भाव न लेना, जैसैं सूर्यविषैं प्रकाश रहै है, तैसैं आत्मविषैं केवलज्ञान रहै है। जातैं दृष्टांत सर्वप्रकार मिलै नाहीं। जैसैं पुद्गलविषैं वर्णगुण है, ताकी हरित पीतादि अवस्था है। सो वर्तमानविषैं कोई अवस्था होतैं अन्य अवस्थाका अभाव ही है। तैसैं आत्मविषैं चैतन्यगुण है, ताकी मतिज्ञानादिरूप अवस्था है। सो वर्तमान कोई अवस्था होत अन्य अवस्थाका अभाव है।

बहुरि कोऊ कहै, कि आवरण नाम तौ वस्तुके आच्छादनेका है, केवलज्ञानका सद्भाव नाहीं है, तौ केवलज्ञानावरण काहेकौं कहौ हौ ?

ताका उत्तर—यहां शक्ति है ताकौं व्यक्त न होने दे, इस अपेक्षा आवरण कहा है। जैसे देशचरित्रका अभाव होतैं शक्ति

घातनेकी अपेक्षा अप्रत्याख्यानावरण कषाय कहा, तैसे जानना। बहुरि ऐसे जानौं—वस्तुविषै जो परनिमित्ततैं भाव होय, ताका नाम औपाधिकभाव है। अर परनिमित्तबिना जो भाव होय, सो ताका नाम स्वभावभाव है। सो जैसे जलकै अग्निका निमित्ततातै उष्णपनौ भयो, तहां शीतलपनाका अभाव ही है। परन्तु अग्निका निमित्त मिटे शीतलता ही होय जाय तातें सदाकाल जलका स्वभाव शीतल कहिए। जातैं ऐसी शक्तिसदा पाइए है बहुरि व्यक्त भए स्वभाव व्यक्त भया कहिए। कदाचित व्यक्तरूप हो है। तैसे आत्माकै कर्म्मका निमित्त होत अन्यरूप भयो, तहा केवलज्ञानका अभाव ही हैं। परन्तु कर्म्मका निमित्त मिटै सर्वदा केवलज्ञान होय जाय। तातैं सदाकाल आत्माका स्वभाव केवलज्ञान कहिए है। जातैं ऐसी शक्ति सदा पाईए है। व्यक्त भए स्वभाव व्यक्त भया कहिए। बहुरि जैसे शीतलस्वभावकरि उष्ण जलकौं शीतल मानि पानादि करै, तौ दाझना ही होय। तैसें केवल ज्ञानस्वभावकरि अशुद्धआत्माकौं केवलज्ञानी मानि अनुभवै, तौ दुखी ही होय। ऐसें जे केवलज्ञानादिकरूप आत्माकौं अनुभवै हैं, ते मिथ्यादृष्टि हैं। बहुरि रागादिक भाव आपकै प्रत्यक्ष होत भ्रमकरि आत्माका रागादिरहित मानै, सो पूछिए है ए रागादिक तौ होते देखिए है, ए किस द्रव्यके अस्तित्वविषै हैं। जो शरीर वा कर्मरूपपुद्गलके अस्तित्वविषै होय तो ए भाव अचेतन वा मूर्तीक कहो। सो तो ए रागादिक प्रत्यक्ष चेतनता लिए

अमूर्त्तीकभाव भासै हैं। तातैं ए भाव आत्माहीके हैं। सोई समयसारके कलशविषैं कह्या है—

[ कथंचित् आत्मा ही रागादिकका करता है ]

कार्यत्वादकृतं न कर्म्म न च तज्जीवप्रकृत्योर्द्वयो-
रज्ञायाः प्रकृतेः स्वकार्यफलभुग्भावानुषङ्गात्कृतिः ।
नैकस्याः प्रकृतेरचित्वलसनाज्जीवोऽस्य कर्त्ता ततो
जीवस्यैव च कर्म्म तच्चिदनुगं ज्ञाता न यत्पुद्गलः ॥१॥

[ सर्ववि० ११ ]

याका अर्थ यहु—रागादिरूप भावकर्म है, सो काहूकरि किया नाहीं है ऐसा नाहीं, जातैं यह कार्यभूत है। बहुरि जीव अर कर्मप्रकृति इनि दोऊनिका भी कर्त्तव्य नाहीं। जातैं ऐसैं होय तौ अचेतनकर्म्म प्रकृतिकै भी तिस भावकर्म्मका फल सुखदुख ताका भोगना होइ, सो असम्भव है। बहुरि एकली कर्म्म प्रकृतिका भी यहु कर्त्तव्य नाहीं। जातैं वाकै अचेतनपनो प्रगट है। तातैं इस रागादिकका जीव ही कर्त्ता है। अर सो रागादिक जीवहीका कर्म्म है। जातैं भावकर्म्म तौ चेतनाका अनुसारी है, चेतना बिना न होइ। अर पुद्गल ज्ञाता है नाहीं। ऐसैं रागादिकभाव जीवके अस्तित्वविषैं हैं। जो रागादिक भावनिका निमित्त कर्म्महीकौं मानि आपकौं रागादिकका

अकर्त्ता मानें हैं, सो कर्त्ता तौ आप अर आपकौं निरुद्यमी होय प्रमादी रहना, तातैं कर्म्महीका दोष ठहरावै है। सो यहु दुख-दायक भ्रम है। सोई समयसारका कलशाविषै कह्या है

रागजन्मनि निमित्तता परद्रव्यमेव कलयन्ति ये तु ते।
उत्तरन्ति नहि मोहवाहिनीं शुद्धबोधविधुरान्धबुद्धय ॥

[ सर्व वि० २८ ]

जे जीव रागादिकको उत्पत्तिविषैं परद्रव्यहीकौं निमित्त-पनो मानैं हैं, ते जीव भी शुद्धज्ञानकरि रहित हैं अंधबुद्धि जिनकी ऐसे होते संते मोहनदीकौं नाहीं उतरैं हैं। बहुरि समयसारका 'सर्वविशुद्धि अधिकार' विषैं जो, आत्माकौं अकर्त्ता मानै है, अर यहु कहै है--कर्म ही जगावै सुवावै है, परघात कर्मतैं हिंसा है, वेद कर्मतैं अब्रह्म है, तातैं कर्म ही कर्त्ता है, तिस जैनीकौं सांख्यमती कह्या है। जैसे सांख्यमती आत्माकौं शुद्ध मानि स्वच्छन्द हो है, तैसे ही यहु भया। बहुरि इस श्रद्धानतैं यहु दोष भया, जो रागादिक अपने न जानैं, आपकौं अकर्त्ता मान्या, तब रागादिक होनेका भय रह्या नाहीं, वा रागादिक मेटनेका उपाय करना रह्या नाहीं, तब स्वच्छन्द होय खोटे कर्म बांधि अनंतसंसारविषै रुलै है।

[ कथंचित् पुद्गलही रागादिकका करता है ]

यहां प्रश्न जो समयसारविषै ही ऐसा कह्या है

**वर्णाद्या वा रागमोहादयो वा**
**भिन्ना भावा सर्व्वे एवास्य पुंस ❀।**

याका अर्थ—वर्णादिक वा रागादिक भाव हैं, ते सर्व ही इस आत्माकै भिन्न हैं। बहुरि तहाँ ही रागादिककौं पुद्गलमय कहे हैं। बहुरि अन्य शास्त्रनिविर्षं भी रागादिकतैं भिन्न आत्माकौं कह्या है, सो यह कैसे है?

ताका उत्तर रागादिकभाव परद्रव्यके निमित्ततैं औपाधिकभाव हो हैं। अर यहु जीव तिनिकौं स्वभाव जानैं हैं। जाकौं स्वभाव जानै, ताकौं बुरा कैसें मानै, वा ताके नाशका उद्यम काहेकौं करै। सो यहु श्रद्धान भी विपरीत है। ताके छुडावनेकौं स्वभावकी अपेक्षा रागादिककौं भिन्न कहे हैं। अर निमित्तकी मुख्यताकरि पुद्गलमय कहे हैं। जैसैं वैद्य रोग मेट्या चाहे है। जो शीतका आधिक्य देखै, तौ उष्ण औषधि बतावै अर आतापका आधिक्य देखै, तौ शीतल औषधि बतावै। तैसैं श्री गुरु रागादिक छुडाया चाहे है। जो रागादिक परका मानि स्वच्छन्द होय, निरुद्यमी होय ताकौं उपादानकारणकी मुख्यताकरि रागादिक आत्माका है ऐसा श्रद्धान कराया।

---

❀ वर्णाद्या रागमोहादयो वा भिन्ना भावाः सर्व एवास्य पुंसः
तेनैवान्तस्तत्त्वतः पश्यतोऽमी नो दृष्टाः स्युर्दृष्टमेकं परं स्यात् ॥५॥
—जीवाजीवा ॥५॥

बहुरि जो रागादिक आपका स्वभाव मानि तिनिका नाशका उद्यम नाहीं करैं हैं, ताकौ निमित्तकारणकी मुख्यताकरि रागादिक परभाव हैं, ऐसा श्रद्धान कराया है। दोऊ विपरीत श्रद्धानतैं रहित भए सत्यश्रद्धान होय, तब ऐसा मानैं ए रागादिक भाव आत्माका स्वभाव तौ नाहीं हैं कर्मके निमित्ततैं आत्माके अस्तित्वविषै विभावपर्याय निपजै हैं। निमित्त मिटे इनका नाश होतैं स्वभाव भाव रहि जाय है। तातैं इनिके नाशका उद्यम करना।

## [ अतरग बाह्य निमित्त मिलने मिलाने पर ही कार्यकी सिद्धि होती है । ]

यहां प्रश्न—जो कर्मका निमित्ततैं ए हो हैं, तौ कर्मका उदय रहै तावत् विभाव दूर कैसैं होय ? तातैं याका उद्यम करना तौ निरर्थक है।

ताका उत्तर एक कार्य होनेविषै अनेक कारण चाहिए हैं। तिनविषैं जे कारण बुद्धिपूर्वक होंय, तिनकौं तो उद्यम करि मिलावै अर अबुद्धिपूर्वक कारण स्वयमेव मिलैं तब कार्यसिद्धि होय। जैसैं पुत्र होनेका कारण बुद्धिपूर्वक तौ विवाहादिक करना है, अर अबुद्धि पूर्वक भवितव्य है। तहां पुत्रका अर्थी विवाहादिकका तौ उद्यम करै, अर भवितव्य स्वयमेव होय, तब पुत्र होय। तैसे विभाव दूरि करनेके कारण बुद्धि पूर्वक तौ तत्त्वविचारादिक

हैं अर अबुद्धिपूर्वक मोहकर्मका उपशमादिक हैं। सो ताका अर्थी तत्त्वविचारादिकका तौ उद्यम करै, अर मोहकर्मका उपशमादिक स्वयमेव होय, तब रागादिक दूरि होय।

यहां ऐसा कहै हैं कि—जैसैं विवाहादिक भी भवितव्य आधीन हैं, तैसैं तत्त्वविचारादिक भी कर्मका क्षयोपशमादिककै आधीन हैं, तातैं उद्यम करना निरर्थक है।

ताका उत्तर—ज्ञानावरणका तौ क्षयोपशम तत्त्वविचारादि करने योग्य तेरै भया है। याही तैं उपयोगकौं यहां लगावनेका उद्यम कराइए हैं। असज्ञी जीवनिकै क्षयोपशम नाहीं है, तौ उनकौं काहेकौं उपदेश दीजिए हैं।

बहुरि वह कहै है—होनहार होय, तौ तहां उपयोग लागै, बिना होनहार कसैं लागै?

ताका उत्तर—जो ऐसा श्रद्धान है, तौ सर्वत्र कोई ही कार्य का उद्यम मति करै। तू खान पान व्यापारादिकका तौ उद्यम करै, अर यहां होनहार बतावै। सो जानिए है, तेरा अनुराग यहां नाहीं। मानादिककरि ऐसी झूठी बातैं बनावै है। या प्रकार जे रागादिकहोतैं तिनिकरि रहित आत्माकौं मानैं हैं, ते मिथ्यादृष्टी जानने।

## [ बन्धका सद्भाव ]

बहुरि कर्म नोकर्मका सबध होतैं आत्माकौं निर्बंध मानैं, सो

प्रत्यक्ष इनिका बंधन देखिए है। ज्ञानावरणादिकतें ज्ञानादिकका घात देखिए है। शरीरकरि ताके अनुसारि अवस्था होती देखिए है। बंधन कैसें नाहीं। जो बंधन न होय, तौ मोक्षमार्गी इनके नाशका उद्यम काहेकौं करें।

यहां कोऊ कहै शास्त्रनिविषै आत्माकौं कर्म नोकर्मतें भिन्न अबद्ध स्पृष्ट कैसें कह्या है?

ताका उत्तर—संबंध अनेक प्रकार हैं। तहां तादात्म्यसंबंध अपेक्षा आत्माकौं कर्म नोकर्मतें भिन्न कह्या है। तहां द्रव्य पलटकरि एक नाहीं होय जाय हैं अर इस ही अपेक्षा अबद्धस्पृष्ट कहया है। बहुरि निमित्तनैमित्तिकसंबंध अपेक्षा बंधन है ही। उनके निमित्तकें आत्मा अनेक अवस्था धरै ही है। तातें सर्वथा निर्बंध आपकौं मानना मिथ्या दृष्टि है।

यहां कोऊ कहै—हमकौं तो बंध मुक्तिका विकल्प करना नाहीं, जातें शास्त्रविषै ऐसा कह्या है—

"जो बंधउ मुक्क मुणइ, सो बंधइ णिभंतु।"

याका अर्थ जो जीव बंध्या अर मुक्त भया मानै है, सो निःसंदेह बंधै है ताकौं कहिए है—

जे जीव केवल पर्यायदृष्टि होय, बंधमुक्त अवस्थाहीकौं मानै हैं, द्रव्य स्वभावका ग्रहण नाहीं करै हैं, तिनकौं ऐसा उपदेश दिया है, जो द्रव्यस्वभावकौं न जानता जीव बंध्या मुक्त भया

मानैं, सो बंध है। बहुरि जो सर्वथा ही बंधमुक्ति न होय, तौ भी जीव बंधै है, ऐसा काहेकौं कहै। अर बंधके नाशका मुक्त होनेका उद्यम काहेको करिए है। काहेकौं आत्मानुभव करिये है। तातैं द्रव्यदृष्टि करि एकदशा है। पर्यायदृष्टिकरि अनेक अवस्था हो है, ऐसा मानना योग्य है। ऐसैं ही अनेक प्रकारकरि केवल निश्चयनयका अभिप्रायतैं विरुद्ध श्रद्धानादिक करै है। जिनवानीविषैं तौ नाना नयअपेक्षा कहीं कैसा कहीं कैसा निरूपण किया है। यह अपने अभिप्रायतैं निश्चयनयकी मुख्यताकरि जो कथन किया होय, ताही कोग्रहिकरि मिथ्यादृष्टिकौंधारै है। बहुरि जिनवानीविषैं तौ सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्रकी एकता भए मोक्षमार्ग कह्या है। सो याकै सम्यग्दर्शन ज्ञानविषैं सप्ततत्त्वनिका श्रद्धान वा जानना भया चाहिए। सो तिनका विचार नाहीं। अर चारित्रविषैं रागादिक दूरि किया चाहिए, ताका उद्यम नाहीं। एक अपने आत्माकौं शुद्ध अनुभवना इसहीको मोक्षमार्ग जानि सतुष्ट भया है। ताका अभ्यास करनेकौं अतरङ्गविषै ऐसा चितवन किया चाहै है मैं सिद्धसमान हौं, केवलज्ञानादि सहित हौं, द्रव्यकर्म नोकर्म रहित हौं, परमानदमय हौं, जन्ममरणादि दुःख मेरे नाहीं, इत्यादि चितवन करै है। सो यहां पूछिए है —यहु चितवन जो द्रव्यदृष्टिकरि करो हौ, तौ द्रव्य तौ शुद्ध अशुद्ध सर्वपर्यायनिका समुदाय है। तुम शुद्ध ही अनुभव काहेकौं करो हौ। अर पर्यायदृष्टिकरि करो हौ, तौ तुम्हारै तौ वर्त्तमान

अशुद्धपर्याय है। तुम आपको शुद्ध कैसे मानो हो? बहुरि जो शक्तिअपेक्षा शुद्ध मानो हो, तो मैं ऐसा होने योग्य हों ऐसा मानौ। ऐसे काहेको मानौ हो। तातैं आपको शुद्धरूप चिंतवन करना भ्रम है। काहेतैं तुम आपको सिद्धसमान मान्या, तो यहु संसार अवस्था कौनके है। अर तुम्हारे केवलज्ञानादिक हैं, तो ये मतिज्ञानादिक कौनके हैं। अर द्रव्यकर्म नोकर्मरहित हो, तो ज्ञानादिककी व्यक्तता क्यों नहीं? परमानन्दमय हो, तो अब कर्त्तव्य कहा रह्या? जन्ममरणादि दुःख ही नाहीं, तौ दुखी कैसे होत हो? तातैं अन्य अवस्थाविषैं अन्यअवस्था मानना भ्रम है।

## [ द्रव्य दृष्टिसे शुद्धताका वर्णन ]

यहां कोऊ कहै शास्त्रनिविषै शुद्ध चिंतवन करनेका उपदेश कैसे दिया है।

ताका उत्तर - एक तौ द्रव्यअपेक्षा शुद्धपना है, एक पर्याय-अपेक्षा शुद्धपना है। तहां द्रव्यअपेक्षा तौ परद्रव्यतैं भिन्नपनौ वा अपने भावनितैं अभिन्नपनौ ताका नाम शुद्धपना है। अर पर्याय अपेक्षा औपाधिकभावनिका अभाव होना, ताका नाम शुद्धपना है। सो शुद्धचिंतवनविषै द्रव्य अपेक्षा शुद्धपना ग्रहण किया है। सोई समयसारव्याख्याविषै कह्या है

एष एवाशेषद्रव्यान्तरभावेभ्यो भिन्नत्वेनोपा स्यमान शुद्ध इत्यभिलप्यते ।

[ गाथा ० ६ ]

याका अर्थ जो आत्मा प्रमत्त अप्रमत्त नाहीं है। सो यहु ही समस्त परद्रव्यनिके भावनितें भिन्नपनेकरि सेया हुआ शुद्ध ऐसा कहिए है। बहुरि तहां ही ऐसा कह्या है।

समस्तकारकचक्रप्रक्रियोत्तीर्णनिर्मलानुभूति-मात्रत्वाच्छुद्ध ।

[ गाथा ७३ ]

याका अर्थ - समस्त ही कर्ता कर्म आदि कारकनिका समूहकी प्रक्रियात पारगत ऐसी जो निर्मल अनुभूति जो अभेद-ज्ञान तन्मात्र है, तात शुद्ध है। तातैं ऐसैं शुद्ध शब्दका अर्थ जानना। बहुरि ऐसैं ही केवलशब्दका अर्थ जानना। जो पर भावतैं भिन्न निःकेवल आप ही ताका नाम केवल है। ऐसैं ही अन्य यथार्थ अर्थ अवधारना। पर्याय अपेक्षा शुद्धपनों मानै, वा केवली आपकौ मानैं महाविपरीति होय। तातैं आपकौं द्रव्यपर्यायरूप अवलोकना। द्रव्यकरि सामान्यस्वरूप अवलोकना, पर्यायकरि विशेष अवधारना। ऐसैं ही चितवन किए सम्यग्दृष्टी

१ आत्मख्यातौ तु 'सकल' इति पाठ प्रतिभाति।

अशुद्धपर्याय है। तुम आपाकौं शुद्ध कैसें मानो हो? बहुरि जो शक्तिअपेक्षा शुद्ध मानो हो, तौ मैं ऐसा होने योग्य हौ ऐसा मानौं। एसे काहेकौ मानो हौ। तातें आपकौ शुद्धरुप चितवन करना भ्रम है। काहेतें तुम आपकौं सिद्धसमान मान्या, तौ यहु ससार अवस्था कौनके है। अर तुम्हारे केवलज्ञानादिक हैं, तौ ये मतिज्ञानादिक कौनके है। अर द्रव्यकर्म नोकर्मरहित हौ, तौ ज्ञानादिककी व्यक्तता क्यों नही? परमानन्दमय हो, तौ अब कर्त्तव्य कहा रहा? जन्ममरणादि दुःख हो नाहीं, तौ दुखी कैसे होत हौ? तातें अन्य अवस्थाविषै अन्यअवस्था मानना भ्रम है।

## [ द्रव्य दृष्टिसे शुद्धताका वर्णन ]

यहा कोऊ कहै शास्त्रविषै शुद्ध चितवन करनेका उपदेश कैंसे दिया है।

ताका उत्तर एक तौ द्रव्यअपेक्षा शुद्धपना है, एक पर्याय-अपेक्षा शुद्धपना है। तहा द्रव्यअपेक्षा तौ परद्रव्यतै भिन्नपनौ वा अपने भावनितै अभिन्नपनौ ताका नाम शुद्धपना है। अर पर्याय अपेक्षा औपाधिकभावनिका अभाव होना, ताका नाम शुद्धपना है। सो शुद्धचितवनविषैं द्रव्य अपेक्षा शुद्धपना ग्रहण किया है। सोई समयसार-व्याख्याविषैं कह्या है

एष एवाशेषद्रव्यान्तरभावेभ्यो भिन्नत्वेनोपास्यमान शुद्ध इत्यभिलप्यते ।

[ गाथा ० ६ ]

याका अर्थ - जो आत्मा प्रमत्त अप्रमत्त नाहीं है । सो यहु ही समस्त परद्रव्यनिके भावनितैं भिन्नपनेकरि सेया हुआ शुद्ध ऐसा कहिए है । बहुरि तहां ही ऐसा कह्या है ।

समस्तकारकचक्रप्रक्रियोत्तीर्णनिर्मलानुभूतिमात्रत्वाच्छुद्ध ।

[ गाथा ७३ ]

याका अर्थ - समस्त ही कर्ता कर्म आदि कारकनिका समूहकी प्रक्रियातै पारगत ऐसी जो निर्मल अनुभूति जो अभेदज्ञान तन्मात्र है, तातैं शुद्ध है। तातैं ऐसें शुद्ध शब्दका अर्थ जानना । बहुरि ऐसें ही केवलशब्दका अर्थ जानना । जो पर भावतैं भिन्न नि केवल आप ही ताका नाम केवल है । ऐसें ही अन्य यथार्थ अर्थ अवधारना । पर्याय अपेक्षा शुद्धपनौं मानै, वा केवली आपकौ मानै महाविपरीति होय । तातैं आपकौ द्रव्यपर्यायरूप अवलोकना । द्रव्यकरि सामा यस्वरूप अवलोकना पर्यायकरि विशेष अवधारना । ऐसें ही चितवन किए सम्यग्दृष्टि

१ आत्मख्यातौ तु 'शुद्ध' इति पाठ प्रतिभाति ।

हो है। जातैं सांचा अवलोके बिना सम्यग्दृष्टी कैसैं नाम पावै। बहुरि मोक्षमार्गविषैं तौ रागादिक मेटनेका श्रद्धान ज्ञान आचरण करना है। सो तौ विचार ही नाहीं। आपका शुद्ध अनुभवनतैं ही आपकौ सम्यग्दृष्टी मानि अन्य सर्व साधननिका निषेध करै है।

## [शास्त्राभ्यासको निरर्थकताका प्रतिषेध]

शास्त्रअभ्यासकरना निरर्थक बतावै हैं, द्रव्यादिकका वा गुणस्थान मार्गणा त्रिलोकादिका विचारकौं विकल्प ठहरावै हैं, तपश्चरण करना वृथा क्लेश करना मानै हैं, व्रतादिकका धारना बंधनमैं परना ठहरावै है, पूजनादि कार्यनिकौं शुभास्रव जानि हेय प्ररूपै है, इत्यादि सर्व साधनिकौं उठाय प्रमादी होय परिणमै है। सो शास्त्राभ्यास निरर्थक होय, तौ मुनिनकै भी तौ ध्यान अध्ययन दोय ही कार्य मुख्य हैं। ध्यानविषैं उपयोग न लागै, तब अध्ययनहीविषैं उपयोगकूं लगावै है, अन्य ठिकाना बीचमैं उपयोग लगावने योग्य है नाहीं। बहुरि शास्त्रकरि तत्वनिका विशेष जाननेतैं सम्यग्दर्शन ज्ञान निर्मल होय है। बहुरि तहां यावत् उपयोग रहै, तावत् कषाय मंद रहै। बहुरि आगामी वीतरागभावनिकी वृद्धि होय। ऐसे कार्यकौं निरर्थक कैसे मानिए?

बहुरि वह कहै जो जिनशास्त्रनिविषैं अध्यात्मउपदेश है,

तिनिका अभ्यास करना, अन्य शास्त्रनिका अभ्यासकरि किछू सिद्धि नाही।

ताकौं कहिए है- जो तेरे सांची दृष्टि भई है, तौ सर्वही जैनशास्त्रकार्यकारी हैं। तहा भी मुख्यपनै अध्यात्मशास्त्रनिविषै तौ आत्मस्वरूपका मुख्य कथन है सो सम्यग्दृष्टी भए आत्मस्वरूपका तौ निर्णय होय चुके,तब तौ ज्ञानकी निर्मलताकै अर्थि वा उपयोगकौं मंद कषायरूप राखनेकै अर्थि अन्य शास्त्रनिका अभ्यास मुख्य चाहिए। अर आत्मस्वरूपका निर्णय भया है, ताका स्पष्ट राखनेकै अर्थि अध्यात्मशास्त्रनिका भी अभ्यास चाहिए। परन्तु अन्यशास्त्रनिविषै अरुचि तौ न चाहिए। जाकै अन्यशास्त्रनिकै अरुचिहै, ताकै अध्यात्मकी रुचि सांची नाहीं। जैसैं जाकै विषयासक्तपना होय, सो विषयासक्त पुरुषनिकी कथा भी रुचितैं सुनै, वा विषयके विशेषकौं भी जानै, वा विषयका आचरनविषै जो साधन होय, ताकौ भी हितरूप जानै, वा विषय का स्वरूपकौं भी पहिचानै, तैसैं जाकै आत्मरुचि भई होय, सो आत्मरुचिके धारक तीर्थंकरादिक तिनका पुराण भी जानैं, बहुरि आत्माके विशेष जाननेकौं गुणस्थानादिककौं भी जानैं, बहुरि आत्मआचरणविषै जे व्रतादिक साधन हैं, तिनकौं भी हितरूप मानैं, बहुरि आत्माकेस्वरूपका भी पहिचानैं। तातैं च्यार याही अनुयोग कार्यकारी हैं। बहुरि तिनिका नीका ज्ञान होनेकै अर्थि शब्दन्यायशास्त्रादिकका भी जानना चाहिए। सो

अपनी शक्तिके अनुसारि सबनिका थोरा वा बहुत अभ्यास करना योग्य है।

## [ बुद्धिकी निर्मलता आत्मस्वरूपकी स्थिरता में है ]

बहुरि वह कहै है, 'पद्मनदिपचीसी' विषै ऐसा कहा है—जो आत्मस्वरूपतै निकसि बाह्य शास्त्रनिविषै बुद्धि विचरै है, सो वह बुद्धि व्यभिचारिणी है।

ताका उत्तर—यहु सत्य कहा है। बुद्धि तौ आत्माकी है, ताकौ छोरि परद्रव्य शास्त्रनिविषै अनुरागिणी भई, ताकौ व्यभिचारिणी ही कहिए। परन्तु जैसें स्त्री शीलवती रहै, तौ योग्य ही है। अर न रह्या जाय, तौ उत्तमपुरुषकौ छोरि चांडाला दिकका सेवन किए तौ अत्यन्त निंदनीक होइ। तैसें बुद्धि आत्मस्वरूपविषै प्रवर्तै, तौ योग्य ही है। अर न रह्या जाय, तौ प्रशस्त शास्त्रादि परद्रव्यकौ छोरि अप्रशस्त विषयादिविषै लगै तौ महानिंदनीक ही होइ। सो मुनिनिकै भी स्वरूपविषै बहुत काल बुद्धि रहै नाहीं, तौ तेरी कैसें रह्या करै? तातैं शास्त्राभ्यासविषै बुद्धि लगावना युक्त है। बहुरि जो द्रव्यादिकका वा गुणस्थाना दिकका विचारकौ विकल्प ठहरावै है, सो विकल्प तौ है, परन्तु निर्विकल्प उपयोग न रहै, तब इनि विकल्पनिकौ न करै तौ अन्य विकल्प होइ, ते बहुत रागादिगर्भित हो हैं। बहुरि निर्विकल्प दशा सदा रहै नाहीं। जातैं छद्मस्थका उपयोग एकरूप उत्कृष्ट रहै, तौ अंतर्मुहूर्त रहै। बहुरि तू कहैगा—मैं आत्म-

स्वरूपहीका चिंतवन अनेक प्रकार किया करूंगा, सो सामान्य चिंतनविषैं तौ अनेकप्रकार बनै नाहीं। अर विशेष करेंगा, तब द्रव्य गुण पर्याय गुणस्थान मार्गणा शुद्ध अशुद्ध अवस्था इत्यादि विचार होयगा।

## [ रत्नत्रयकी पूर्णता ही मोक्षका मार्ग है ]

बहुरि मुनि, केवल आत्मज्ञानहीतें तौ मोक्षमार्ग होइ नाहीं। सप्ततत्त्वनिका श्रद्धान ज्ञान भए, वा रागादिक दूरि किए मोक्ष-मार्ग होगा। सो सप्ततत्त्वनिका विशेष जाननेकौं जीव अजीवके विशेष वा कर्मके आस्रव बंधादिकका विशेष अवश्य जानना योग्य है, जातैं सम्यग्दर्शन ज्ञानकी प्राप्ति होय। बहुरि तहां पीछे रागादिक दूरि करने सो जे रागादिक बधावनेके कारण तिनकौं छोडि जे रागादिक घटावनेके कारण होंय तहां उपयोगकौं लगावना सो द्रव्यादिका गुणस्थानादिकका विचार रागादिक घटावनेकौं कारण है। इनविषै कोई रागादिकका निमित्त नाहीं, तातैं सम्यग्दृष्टी भए पीछे भी इहां ही उपयोग लगावना।

बहुरि वह कहै है - रागादि मिटावनेकौं कारण होय तिन विषैं तौ उपयोग लगावना, परन्तु त्रिलोकवर्ती जीवनिकी गति आदि विचार करना, वा कर्मका बंध उदयसत्वादिकका घणा विशेष जानना, वा त्रिलोकका आकार प्रमाणादिक जानना इत्यादि विचार कौन कार्यकारी है।

